# प्रास्ताविक

अपभ्रंश अब न तो एक अनजानी भाषा है, और न उसका साहित्य अप्राप्य । गत चार दशकों की खोज से जो साहित्य प्रकाश में आया है, वह यह उजागर करने करने के लिए काफी है कि अपभ्रंश—एक जीवित लोक भाषा थी और यह कि उसका क्षेत्र, किसी भी आधुनिक भारतीय भाषा से बड़ा था ।

अपभ्रंश का युग (ईसवी ७ से १२वीं तक) ऐतिहासिक संदर्भ में साँस्कृतिक मूल्यों के ह्रास और राजनीतिक बिखराव का युग था । बिखराव की यह प्रक्रिया भाषा के क्षेत्र में और भी तेज थी । अपभ्रंश कवि के सम्मुख दुहरा दायित्व था, एक तो उसे नये पुराने के बीच सेतु बनना था और दूसरे युगीन यथार्थ के संदर्भ में आध्यात्मिक मूल्यों की प्रतिष्ठा करनी थी । और यह अभी भी शोध की अपेक्षा रखता है कि वह अपने दायित्व के प्रति कितना सजग और सक्रिय रह सका ?

प्रस्तुत संकलन का अपना विशिष्ट संदर्भ और उद्देश्य है ? भारतीय विश्व-विद्यालयों में एम० ए० स्तर पर वैकल्पिक प्रश्न-पत्र के रूप में 'अपभ्रंश' का अध्ययन लोकप्रिय होता जा रहा है; यह इसलिए भी क्योंकि उसमें शोध के नए क्षितिज और दिशाएँ हैं; परन्तु प्रामाणिक और अधुनातन संकलन न होने से नए अध्येता को बड़ी कठिनाई का सामना करना पड़ता है ? यह प्रयास इसी कठिनाई को हल करने की दिशा में एक प्रयास है ।

विषय को सरल बनाने के लिए समकालीन परिवेश टिप्पणियाँ और अवतरित अंशों के संदर्भ दे दिए गए हैं; चयन में यह सावधानी बरती गई है कि 'संदर्भित काव्य' की बहुरंगी झलक सामान्य पाठक को भी मिल जाये । पाठ्यक्रम की दृष्टि से पुस्तक कुछ बड़ी है; परन्तु संग्रह को बड़ा बनाने में दृष्टिकोण यह रहा है कि विभिन्न विश्वविद्यालयों में अपनी अपेक्षा और आवश्यकता के अनुसार पाठ्यक्रम निर्धारित किया जा सके; और कुछ समय बाद, दूसरे कवियों को भी पाठ्यक्रम में में रखने के विकल्प की सुविधा रहे । अतिरिक्त इसके; सामान्य पाठक के, जो परीक्षार्थी नहीं हैं, उपयोग में आ सके ?

'पांडुलिपि' तैयार करने में जिस मनोयोग से सुश्री महेशी कपूर ने काम किया है उसके लिए मैं उन्हें धन्यवाद देता हूँ । साथ ही कल्याणमल एण्ड संस भी कम

धन्यवाद के अधिकारी नहीं कि जिन्होंने—सत्रीय प्रकाशनों की व्यस्तताओं के बावजूद अपेक्षित साज सज्जा के साथ 'पुस्तक' उपलब्ध कर दी ।

पिछले पौने दो दशकों से मैं आलोच्यकाव्य से सम्बद्ध हूँ; और यह सम्बद्धता यह विश्वास करने के लिए पर्याप्त है कि पुस्तक निश्चय ही उनका अपनापन पायेगी जिनके लिए यह समर्पित है ।

**देवेन्द्रकुमार**

अध्यक्ष—हिन्दी विभाग
इन्दौर विश्वविद्यालय, इन्दौर

(१) ऐतिहासिक संदर्भ में 'अपभ्रंश' प्राचीन भारतीय आर्यभाषा की अंतिम कड़ी है; ऐसी कड़ी जो न केवल प्राचीन भारतीय आर्यभाषा को आधुनिक भारतीय आर्यभाषाओं और उनके साहित्य से जोड़ती है वरन् दक्षिणभारत की भाषाओं और उनके साहित्य को भी किसी हद तक जोड़ती है। अपभ्रंश और दक्षिणी भाषाओं का साहित्य-सर्जन समकालीन साहित्य-सर्जन है और अपभ्रंश में आर्यभाषा के शब्दों की तुलना में आर्येतर भाषाओं के शब्द कम नहीं हैं। इस प्रकार भारतीय साहित्य धारा के नैरन्तर्य और नानाप्रवाहों को समझने का सूत्र, सचमुच अपभ्रंश के हाथ में है।

(२) जहाँ तक अपभ्रंश के, एक भाषा रूप में विकसित होने का प्रश्न है; इसका उत्तर स्पष्ट है? अपभ्रंश के विकास में वही तत्व और प्रभाव काम करते हैं जो किसी दूसरी भाषा में कर सकते हैं। अपभ्रंश का सबसे बड़ा महत्व यह है कि आर्यभाषा एक से अनेक कैसे बनी—इसकी व्याख्या अपभ्रंश के माध्यम से सही अर्थ में की जा सकती है? व्याकरण की दृष्टि से भी अपभ्रंश का अपना एक व्यक्तित्व और आकृति है। उसका एक रूपात्मक अस्तित्व है। अभी तक के प्राप्त तथ्यों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि अपभ्रंश अपने मूल रूप में उत्तर-पश्चिम भारत की एक बोली थी; जिसे भरत मुनि ने 'आभीरोक्ति' कहा है और जिसकी प्रकृति थी 'उकारान्त' जैसे 'मोरउ नच्चन्तउ'—'नाचता हुआ मोर'। आभीरी अपभ्रंश कैसे बनी—इसकी कहानी लम्बी और उलझनभरी है। वैसे अपभ्रंश शब्द का प्रयोग पतञ्जलि ने अपने भाष्य में किया है, परन्तु वह संस्कृत से भिन्न शब्द के लिए है जैसे गौ के लिए—गावी, गौणी, गोपोतलिका इत्यादि। सबसे पहले संस्कृत साहित्यालोचक दंडी ने यह बताया कि बोलचाल की आभीरी साहित्यभाषा के रूप में न केवल अपभ्रंश कहलाती है, प्रत्युत उसकी अपनी साहित्यिक शैलियाँ हैं, जिनका उसने संस्कृत और प्राकृत साहित्य के साथ, उन्हींके समानान्तर उल्लेख किया है।

भरतमुनि और दंडी के बीच दो तीन सौ वर्षों का अन्तर तो सहज ही था। आभीरी को अपभ्रंश कहलाने में इतना समय लग जाना कोई बड़ी बात नहीं। प्रसिद्ध संस्कृत गद्यकार कवि बाणभट्ट के समय 'अपभ्रंश' भाषा के नाम से जानी जाती थी। इसके 'हर्षचरित' में प्राकृत कवि वायुकुमार के साथ भाषा कवि ईशान का भी उल्लेख है। यहाँ भाषा का आशय अपभ्रंश से है; ईशान अपभ्रंश कवि थे इसमें सन्देह

इसलिए भी नहीं रह जाता क्योंकि पुष्पदंत ने महापुराण में उसका अपभ्रंश कवि के रूप में उल्लेख किया है "चौमुह सयम्भु सिरिहरिसु दोणु' णालोइउ कइ ईसाणु वाण।" ईसान वाणु का परम मित्र था। इससे स्पष्ट है कि सातवीं सदी के पूर्वार्ध में अपभ्रंश में कविता लिखी ही नहीं जाने लगी थी, परन्तु उसमें ईसान जैसे प्रसिद्ध कवि भी हो चुके थे। इस प्रकार मोटे तौर पर ईसवी सातवीं सदी से १२वीं सदी तक अपभ्रंश काव्य का युग स्वीकारा जा सकता है। स्वयंम्भूच्छंद के अवतरणों से भी यह तथ्य प्रमाणित है कि स्वयम्भू के वहुत पहले कई अपभ्रंश कवि हो चुके थे। इनमें प्रवन्ध और मुक्तक दोनों प्रकार के कवि सम्मिलित हैं।

(४) अपभ्रंश के युग की समाप्ति १२वीं ईसवीं सदी तक मानना उचित और तर्कसंगत है, यद्यपि अपभ्रंश में, इसके वाद (१६वीं-१७वीं तक) काव्य रचना होती रही। १२वीं के वाद वस्तुतः अवहट्ट और आधुनिक वोलियों के साहित्य का युग है; राजनीतिक और सांस्कृतिक दृष्टि से इस युग का प्रतिनिधित्व नई वोलियों का साहित्य करता है न कि अपभ्रंश का! राजनीतिक संदर्भ में यह भारतीय इतिहास का राजपूत युग है: जिस प्रकार आर्यं और आर्येतर प्रजाओं के संगम में संस्कृत परिष्कृत होकर अभिव्यक्ति का माध्यम वनी; बुद्ध और महावीर की क्रांति से पालि और प्राकृतों को मान्यता मिली उसी प्रकार; हर्षोत्तरकालीन राजनीतिक उथलपुथल में अपभ्रंश महत्व पा गई। सुदीर्घ शासन (६०६ से ६४८) करने के वाद सम्राट हर्ष का जव निधन हुआ तो देश टुकड़ों में वँट गया। अगले सौ वर्ष का समय अराजकता और राजनीतिक अस्थिरता का युग था। ६४६ से ८३६ ईसवी तक, उत्तरी गंगा घाटी वाह्य आक्रमण और आन्तरिक संघर्ष की भूमि वनी रही। हर्ष के निधन के कोई सौ साल वाद भारत में तीन महाशक्तियाँ अपनी स्वतन्त्र सत्ता स्थापित करने में सफल हो सकीं—(i) दक्षिणापथ के राष्ट्रकूट (ii) राजपूताने के भिन्नमाल या श्रीमाल के गुर्जर प्रतिहार (iii) पूर्वी भारत का प्रसिद्ध पाल वंश। महोदयश्री (कन्नौज) को हथियाने के लिए इनमें कठोर संघर्ष हुआ। अंत में प्रतिहारों ने उस पर कब्जा कर लिया। इस समय कन्नौज का वही महत्व था, जो मुगलकाल में दिल्ली का। इनके अतिरिक्त छोटी मोटी दूसरी राजनीतिक इकाइयां भी थीं जैसे गुजरात के चालुक्य, अजमेर के चौहान, चेदि के शासक, गहड़वाल के चंदेल और परमार, इस काल की दूसरी अप्रत्याशित किन्तु महत्वपूर्ण घटना है अरव आक्रमण! ७११ ईसवी में मुहम्मद विन कासिम की चढ़ाई से यह प्रक्रिया प्रारम्भ होती है और ११७८ में जयचन्द के पतन के साथ समाप्त।

(५) आलोच्य युग के राजा प्रायः लड़ाकू होते थे। मल्लयुद्ध के सिवा अपने शत्रुओं से युद्ध करना उन्हें विशेष प्रिय था। कला और विद्या के प्रति अनुराग उनमें था। संरक्षण भावना उच्च थी, राजनीतिक शक्ति बढ़ाने के लिये वैवाहिक

सम्बन्धों पर विशेष जोर दिया जाता था। सामाजिक स्थिति में परिवर्तन तेजी से हो रहा था। ब्राह्मण और किसान सेना में भरती होते थे। उच्च कुल की स्त्रियाँ शासन में भाग लेती थीं। राजन्यवर्ग और साधारणवर्ग के रहन-सहन में काफी अन्तर था। ऊँची शिक्षा के प्रबन्ध के उदाहरण मिलते हैं, परन्तु ग्राम्य स्तर पर शिक्षा की व्यवस्था का कोई उल्लेख नहीं है। व्यक्तिगत रूप से गांवों में पढ़ाई होती थी। दस्तकारी या अर्थकरी दूसरी विद्याएँ, बेटा बाप से ही सीखता था। पुरानी धर्म साधनाओं और देवी देवताओं की उपासना के साथ नये धार्मिक विचार भी विकसित हो रहे थे। इस नयी आस्तिक भक्ति चेतना का केन्द्र तमिल देश था। यह विचार चेतना शीघ्र सारे देश में फैल गयी। ऐसा लगता है कि साधनात्मक और वैराग्य प्रधाव आध्यात्मिक साधनाओं के विरुद्ध प्रवत्सात्मक शिव या विष्णु भक्ति का प्रचार करना इनका उद्देश्य था। १०वीं सदी से आसपास अंदार ने उनके गीतों का संकलन 'तैवारम' के नाम से किया जो तामिल शैव धर्म के लिए 'वेद' है।

(६) नयी भक्ति फैलने के अधोलिखित कारण थे—

(i) राज्याश्रय के कारण जनता में प्रचार

(ii) जनभाषा में गीतों की रचना

(iii) शिव विष्णु के लोकोत्तर व्यक्तित्व द्वारा जनता में विश्वास की भावना पैदा करना

(iv) सुन्दर रागों में गीतों को गाकर प्रचार करना।

संदर्भित युग में उत्तर भारत की तुलना में दक्षिणभारत में धार्मिक विचार-धाराओं का संघर्ष अधिक सक्रिय था। ये सारी विचारधाराएँ भारतीय थीं। विष्णुमत की अपेक्षा शैवमत अधिक सुगठित था। जैन धर्म और शैवमत में संघर्ष था। बौद्ध धर्म अवनति पर था। कुछ इतिहासकारों की मान्यता है कि ईसवी सदी ६३६ में अरब जहाज भारतीय समुद्र के किनारे पहुँचे। तब से अरब व्यापारियों का सम्बन्ध इस देश से रहा है; एक संदिग्ध धारणा यह भी है कि ईसाइयों का दक्षिण भारत में बसना इस समय तक प्रारम्भ हो गया था और इसलिए नई उठती हुई अद्वैतात्मक भक्ति, आत्मसमर्पण, सामाजिक समानता और गुरु की आवश्यकता पर जोर दिये जाने आदि बातों को उक्तधारणा मुस्लिम या ईसाई प्रभाव मानती है; परन्तु यह सांस्कृतिक और ऐतिहासिक दोनों दृष्टि से गलत है।

साम्प्रदायिक मतभेद के बावजूद सहिष्णुता का भाव था। मत-परिवर्तन वैवाहिक सम्बन्धों में बाधक नहीं था। धर्म की शक्ति बढ़ना न बढ़ना राज्य के आश्रय पर निर्भर करता था। यह युग मन्दिरों के ठाठ-बाट का युग था। आलोच्य युग के उत्तरार्ध में उग्र अध्यात्म, सिद्ध साधना हठयोग भक्ति आदि साधनाओं की

जड़ें जम चुकी थीं। दार्शनिक चिंतन और साहित्य-साधना की दृष्टि से यह युग स्वर्णयुग माना जा सकता है। संस्कृत प्राकृत और अपभ्रंश के साथ द्रविड़ भाषाओं में भी साहित्य की रचना हुई। ८५० से १२०० तक तमिल भाषा का स्वर्णकाल था। उसके बाद कन्नड़ में साहित्य की रचना हुई। उसके बाद तेलुगु का नम्बर आता है। कुल मिलाकर देखें तो 'गीत और प्रबन्ध' काव्य इस युग की विशेषता है।

(७)अपभ्रंश साहित्य के प्रेरणा स्रोतों को देखना चाहिए उन कारणों में जो राजशेखर ने अपनी काव्यमीमांसा में गिनाए हैं। इसमें संदेह नहीं कि अपनी प्रेरणा और उद्देश्य में अपभ्रंश साहित्य धार्मिक और पौराणिक है। फिर भी युग के शासकों के स्वभाव रुचि रीति नीति और धार्मिकवृत्ति आदि की झलक उसमें देखी जा सकती है। इतिहास और साहित्य—इस तथ्य से सहमत हैं कि इस युग में धर्म आडम्बरपूर्ण था। धर्म राज्य से विस्तार चाहता था और राज्य धर्म से शक्ति। साधारणतया—अपभ्रंश साहित्य के दो युग हैं। पूर्व अपभ्रंश युग (स्वयम्भूत्तर); उत्तर अपभ्रंशयुग पुष्पदंत और उसके बाद। यह उल्लेख किया जा चुका है कि संस्कृत कवि बाण ने भाषा कवि ईसान का उल्लेख किया है जो अपभ्रंश कवि था! श्री राहुल सरहपाद को अपभ्रंश का आदि कवि मानते हैं। स्वयम्भू आठवीं और नवीं सदियों के मध्यविन्दु पर हुए। उनके स्वयम्भूच्छंद में इस बात के प्रमाण हैं कि उनके बहुत पहले अपभ्रंश में कविता होने लगी थी; स्वयम्भूच्छंद में चतुर्मुख भाउरदेव शुद्धशील जिनदास अज्जदेव धुत्त छइल्ल विअद्ढ और गोइन्द। इतना ही नहीं विषयवस्तु की दृष्टि से इसमें विभिन्नता है। इन अवतरणों में रामायण महाभारत रोमांस प्रकृतिचित्रण आदि से सम्बन्धित विषय है। अतः स्वयम्भू और सरहपाद क्रमशः प्रबन्ध और मुक्तक काव्यधारा के इसी अर्थ में आदि कवि हैं क्योंकि उनकी रचनाएँ उपलब्ध हैं। गोइन्द ने राधाकृष्ण की प्रणयलीला पर अवश्य कोई काव्य लिखा होगा; स्वयम्भूच्छंद में उद्धृत 'सव्व गोविउ जइवि जोएइ' पद हेमचंद्राचार्य ने अपने व्याकरण में दिया है।

(६) विविधता के मान से अपभ्रंश साहित्य सीमित है। विधागत विशेषता

और खण्ड काव्य। जहाँ तक प्रवन्ध काव्य का सम्बन्ध है यह धारा परम्परागत पौराणिक काव्यों से प्रारम्भ हुई। वहुत सी प्रवृत्तियों में समानधर्मी होते हुए भी, पुराण काव्य की तुलना में चरित काव्य की अपनी विशेपताएँ हैं, जैसे चरित काव्य में अप्राकृत तत्व का संकोच, वस्तु विकास में यथा संभव धारावाहिकता, धार्मिकता, लौकिकता और संक्षिप्तता। चरित काव्य और कथा काव्य एक ही वात है—और इनकी सवसे वड़ी विशेपता है लौकिक और शास्त्रीय परम्परा का समन्वय। चरित काव्य की अपनी टेकनीक है; गीततत्व युक्त द्विपदी के आधार पर छंद की लयात्मक तुकान्त रचना; कड़वक की योजना, इसी टेकनीक के परिणाम हैं। वस्तु वर्णन की दृष्टि से काव्य समृद्ध है, विवाह गोकुल शवरवस्तियों कृष्णलीला स्वयम्वर और जल क्रीड़ा का वर्णन विशेप महत्व रखता है। रूप चित्रण में वे कवि वेजोड़ हैं, वह भी भाव के अनुरूप रूप चित्रण करने में। स्त्रियों की रूपात्मक प्रतिक्रिया भी ये खूब चित्रित करते हैं। प्रकृति चित्रण और अलंकार योजना भी इनमें मौलिकता को लिए हुए है। चरित काव्य की तुलना में पुराण काव्य एक प्रकार से चरित्रों का संग्रह ग्रन्थ है। इनमें काव्य और कथानक दोनों से संवंधित रूढ़ियाँ देखी जाती हैं। चरित काव्य की दो उपधाराएँ हैं चरित काव्य (धार्मिक) और रोमांटिक काव्य। चरित काव्यों की एक विशेपता यह है इनके अन्तर्गत गीति तत्व भी है। राम और कृष्ण के इतिवृत्त पर लिखित चरित काव्य की धाराएँ आलोच्य काव्य में देखने परखने की वस्तु है।

(९) खंड काव्य भी दो चार उपलव्ध हैं उदाहरण के लिए 'संदेश रासक' सुखान्त खण्डकाव्य है, कुछ आलोचक पहले इसे गीतिकाव्य मानते थे और अव कहते हैं कि वह क्षीणधर्मा प्रवन्धकाव्य है ? वस्तुतः इस काव्य में घटनाक्रम कम और प्रतिक्रिया अधिक है। मुक्तक काव्य की परिभापा के वारे में अभी तक यह कहा जाता रहा है कि उसे इतिवृत्तविहीन होना चाहिए! परन्तु यह ठीक नहीं। मुक्तक का अर्थ है जो पूर्वापर संदर्भविहीन हो, वह अपने आप में मुक्त हो। अतः भावना के अतिरिक्त घटना या इतिवृत्त का खंड भी मुक्तक काव्य का विषय वन सकता है। संस्कृत आलोचक राजेश्वर ने इसका विस्तार से विवेचन किया है। अपभ्रंश में इतिवृत्तात्मक मुक्तकों के काफी उदाहरण मिलते हैं। गेयमुक्तकों के रूप में जो रचनाएँ मिलती हैं उनमें से अधिकांश गीतनृत्यात्मक रचनाएँ हैं। अपभ्रंश में इतिवृत्तात्मक की परम्परा अधिक लोकप्रिय रही हैं, इसके अतिरिक्त कुछ गेयमुक्तक अपभ्रंश काव्यधारा के भीतर मिलते हैं। यह कहा जा चुका है कि अपभ्रंश प्रवन्ध काव्य के स्वरूप गठन में गीत के कई तत्वों को ले लिया गया है। मुक्तक के रूप में दोहा काव्य वहुत वड़ी मात्रा में उपलव्ध है: जैसा कि पाठक देखेंगे कि यह आध्यात्मिक और लोक दोनों रूप में उपलव्ध है। गहराई से देखने पर यह साफ हो जायगा

ग्रौर खण्ड काव्य। जहाँ तक प्रवन्ध काव्य का सम्वन्ध है यह धारा परम्परागत पौराणिक काव्यों से प्रारम्भ हुई। वहुत सी प्रवृत्तियों में समानधर्मी होते हुए भी, पुराण काव्य की तुलना में चरित काव्य की ग्रपनी विशेपताएँ हैं, जैसे चरित काव्य में ग्रप्राकृत तत्व का संकोच, वस्तु विकास में यथा संभव धारावाहिकता, धार्मिकता, लौकिकता ग्रौर संक्षिप्तता। चरित काव्य ग्रौर कथा काव्य एक ही वात है—ग्रौर इनकी सवसे वड़ी विशेपता है लौकिक ग्रौर शास्त्रीय परम्परा का समन्वय। चरित काव्य की ग्रपनी टेकनीक है; गीततत्व युक्त द्विपदी के ग्राधार पर छंद की लयात्मक तुकान्त रचना; कड़वक की योजना, इसी टेकनीक के परिणाम हैं। वस्तु वर्णन की दृष्टि से काव्य समृद्ध है, विवाह गोकुल शवरवस्तियों कृष्णलीला स्वयम्वर ग्रौर जल क्रीड़ा का वर्णन विशेष महत्व रखता है। रूप चित्रण में वे कवि वेजोड़ हैं, वह भी भाव के ग्रनुरूप रूप चित्रण करने में। स्त्रियों की रूपात्मक प्रतिक्रिया भी ये खूव चित्रित करते हैं। प्रकृति चित्रण ग्रौर ग्रलंकार योजना भी इनमें मौलिकता को लिए हुए है। चरित काव्य की तुलना में पुराण काव्य एक प्रकार से चरित्रों का संग्रह ग्रन्थ है। इनमें काव्य ग्रौर कथानक दोनों से संवंधित रूढ़ियाँ देखी जाती हैं। चरित काव्य की दो उपधाराएँ हैं चरित काव्य (धार्मिक) ग्रौर रोमांटिक काव्य। चरित काव्यों की एक विशेपता यह है इनके ग्रन्तर्गत गीति तत्व भी है। राम ग्रौर कृष्ण के इतिवृत्त पर लिखित चरित काव्य की धाराएँ ग्रालोच्य काव्य में देखने परखने की वस्तु है।

(६) खंड काव्य भी दो चार उपलव्ध हैं उदाहरण के लिए 'संदेश रासक' सुखान्त खण्डकाव्य है, कुछ ग्रालोचक पहले इसे गीतिकाव्य मानते थे ग्रौर ग्रव कहते हैं कि वह क्षीणधर्मा प्रवन्धकाव्य है? वस्तुतः इस काव्य में घटनाक्रम कम ग्रौर प्रतिक्रिया ग्रधिक है। मुक्तक काव्य की परिभाषा के वारे में ग्रभी तक यह कहा जाता रहा है कि उसे इतिवृत्तविहीन होना चाहिए! परन्तु यह ठीक नहीं। मुक्तक का ग्रर्थ है जो पूर्वापर संदर्भविहीन हो, वह ग्रपने ग्राप में मुक्त हो। ग्रतः भावना के ग्रतिरिक्त घटना या इतिवृत्त का खंड भी मुक्तक काव्य का विषय वन सकता है। संस्कृत ग्रालोचक राजेश्वर ने इसका विस्तार से विवेचन किया है। ग्रपभ्रंश में इतिवृत्तात्मक मुक्तकों के काफी उदाहरण मिलते हैं। गेयमुक्तकों से रूप में जो रचनाएँ मिलती हैं उनमें से ग्रधिकांश गीतनृत्यात्मक रचनाएँ हैं। ग्रपभ्रंश में इतिवृत्तात्मक की परम्परा ग्रधिक लोकप्रिय रही हैं, इसके ग्रतिरिक्त कुछ गेयमुक्तक ग्रपभ्रंश काव्यधारा के भीतर मिलते हैं। यह कहा जा चुका है कि ग्रपभ्रंश प्रवन्ध काव्य के स्वरूप गठन में गीत के कई तत्वों को ले लिया गया है। मुक्तक के रूप में दोहा काव्य वहुत वड़ी मात्रा में उपलव्ध है: जैसा कि पाठक देखेंगे कि यह ग्राध्यात्मिक ग्रौर लोक दोनों रूप में उपलव्ध है। गहराई से देखने पर यह साफ हो जायगा

(१६) आलोच्य साहित्य में समाज और संस्कृति का जो चित्र अंकित है वह यथार्थ से अधिक दूर नहीं है। भारतीय जीवन का यह यथार्थ क्या है ? यह यथार्थ है कि भारत में आध्यात्मिक विचारधाराओं में जितने परिवर्तन हुए, उतने समाज व्यवस्था और आर्थिक जीवन में नहीं। इसलिए आलोच्य साहित्य में युगीन समाज का जो चित्र अंकित है वह इतना रूढ़ है कि किसी भी युग के बारे में 'फिट' किया जा सकता है ? उदाहरण के लिए अपभ्रंश कवियों ने कलियुग का जो चित्र खींचा है वह तुलसीदास के कलियुगीन चित्र से बहुत कुछ मिलता-जुलता है इसका कारण है कि मध्ययुग में भारतीय समाज के मूल्यों में जो ठहराव आ गया था, उसने अपनी सीमाएँ और अभिव्यक्तियाँ एकदम स्थिर कर ली थी। यथार्थवादीकोण से देखा जाय तो आलोच्य साहित्य में राजन्य वर्ग और श्रेष्ठि वर्ग का बोलबाला है; दूसरा कोई वर्ग है, तो दरिद्र गरीब निम्न निम्नवर्गीय जनता—जो अपने ही पाप, कर्मों से अभिशप्त जीवन बिताने के लिए विवश है। संयुक्त परिवार के शीतयुद्ध, बहुपत्नी प्रथा, राजनैतिक युद्ध, कन्यापहरण स्त्रियों की दयनीय स्थिति का वास्तविक चित्रण इस साहित्य में है। समाज जाति उपजातियों और कुरीतियों में बँट फँस

चुका था। राज समाज—विशेष रौब दौब रखता था। जुआ और मल्लयुद्ध विशेष पसन्द किये जाते थे। हिंसक पूजाविधान भी थे। भक्ति का उदय हो रहा था तन्त्र मन्त्र की भी धाक थी। सबसे बड़ी बात तो यह है कि चीजों में मिलावट उस युग में भी होती थी। दार्शनिक वैरविरोध भी अपने उग्रतम विन्दु पर था। धर्म आडम्बरपूर्ण था, साधना से अधिक वह प्रदर्शन की वस्तु था। इस प्रकार, इस साहित्य की सबसे बड़ी देन यह है कि उसमें काव्य की शास्त्रीय और लौकिक परम्पराओं का निभाव है, पुरानी और नयी काव्य विधाओं के बीच एक सेतु है और यह कि उसने युग की चिंता, भाषा काव्य रूप और अन्य साधनाओं का, धूमिल पर तथ्यपूर्ण चित्र हमें दिया है। चाहे हम यह न जाने कि भारतीय साहित्य का उद्गम, आदर्श की किस गंगोत्री या यथार्थ की चट्टान से हुआ, पर यह हम जानते हैं कि वह जो अपनी नाना धाराओं में बहता है, वह इसी अपभ्रंश के धरातल से।

---

# महाकवि पुष्पदंत

अपभ्रंश काव्य का सबसे निराला और प्रतिभासम्पन्न हस्ताक्षर। कश्यपगोत्रीय ब्राह्मण। पिता केशवभट्ट और माँ मुग्धा देवी। शैव धर्म छोड़कर जैन धर्म में दीक्षित। एकान्तप्रेमी, उग्र और भावुक। पंडितों में विवाद है कि वह दक्षिण के थे या उत्तर के। प्राचीन कवियों के बारे में, इस प्रकार के विवाद अर्थहीन हैं। क्योंकि ये कवि किसी प्रान्त के कवि नहीं थे, अपभ्रंश एक व्यापक काव्यभाषा थी, उसमें किसी भी प्रांत का कवि लिख सकता था यह कहना भी गलत है कि 'पुष्पदंत' के काव्य में द्रविड़ भाषा के शब्द नहीं हैं। अन्तः और बाह्य साक्ष्यों से यह सिद्ध है कि पुष्पदंत ईसा की दसवीं सदी में हुए और प्रसिद्ध राष्ट्रकूट नरेश कृष्ण ३ के समकालीन थे। कृष्ण ने चोलराज पर विजय प्राप्त की थी। पुष्पदंत ने भी इसका उल्लेख किया है "तोड़ेप्पणु चोडहो तणउ सीसु"।

महापुराण और दूसरी कृतियाँ रचने की कहानी स्वयं कवि के शब्दों में यह है, "एक साँझ वह थका मादा 'मलखेड' (मान्यखेट) राष्ट्रकूट राज्य की राजधानी पहुँचता है (शक् सं० ८६६); वहाँ मन्त्री भरत से उसकी भेंट होती है, उसी के अनुरोध पर कवि पुराण रचना में लगता है। बीच-बीच में—उसका मन उदास हो उठता, परन्तु मन्त्री भरत उसे मना लेते।" एक जगह कवि लिखता है कि पहले मैंने भैरव नामक शैव राजा की प्रशंसा की थी, उससे उत्पन्न मिथ्यात्व को धोने के लिए मैं इस काम में लगा। वह कहता है—लो भरत, तुम्हारी अभ्यर्थना पर मैं जिनगुणों से भरित कविता करता हूँ; धन के लिए नहीं; केवल तुम्हारे अकारण स्नेह के कारण, जिनपद भक्ति से मेरा कवित्व वैसे ही फूट पड़ता है, जैसे आम के बौरों पर, मधुमास में कोयल कूक उठती है; कानन में भ्रमर गूँजने लगते हैं और शुक सुख से भर उठता है कवि सरस्वती की वंदना के संदर्भ में जो कुछ कहता है उससे उसकी काव्य सम्बन्धी मान्यताएँ जानी जा सकती हैं; भाषा प्रसन्न और गम्भीर; छंद और अलंकार काव्य की गति और शोभा हैं। कवि ने बार-बार अलंकृत और रसभरी कथा की उपमा दी है; वह काव्य में सबसे बड़ी वस्तु गहन-अनुभूति को मानता है।

कवि का घरेलू नाम 'खण्ड' 'खण्डू जी' था। उनके साहित्यिक नाम थे अभिमानचिन्ह, कविकुलतिलक, सरस्वतीनिलय, काव्यपिसल्ल आदि। उनके व्यक्तित्व में विरोधी बातों का विचित्र सम्मिलन था। एक ओर वह अपने को कुक्षि मूर्ख कहते हैं और दूसरी ओर ताव में आकर सरस्वती को यह चुनौती भी देते हैं कि वह जायगी कहाँ ? अपनी इस विरोधी प्रकृति के कारण, उन्होंने विरोधाभास और श्लिष्ट शैली का अधिक प्रयोग किया है। उनके काव्य में श्लिष्ट सरल, समस्त व्यस्त, सभी प्रकार की शैलियाँ प्रयुक्त हैं; दर्शन और अनुभूति का सुन्दर समन्वय है। मात्रिक और वर्णिक छंदों का कृत्रिम भेद इन्होंने अपने काव्य में दूर कर दिया है। महापुराण, जसहर चरिउ, और णाय कुमार चरिउ उनकी प्रसिद्ध रचनाएँ हैं।

# कवि धाहिल

'पउम सिरि चरिउ' के रचयिता श्री धाहिल—अपने को संस्कृत महाकवि माघ का वंशज मानते हैं। वह श्रीमाल वंशीय गुर्जर वैश्य थे। पिता का नाम पार्श्व और माता का महासती सुराइ। कवि के व्यक्तिगत जीवन की कुछ भी जानकारी नहीं मिलती। अनुमानतः वह १०वीं के आसपास हुए। 'पउम सिरि चरिउ' छोटी रचना होते हुए भी—धाहिल के कवि होने का अहसास ही नहीं कराती—वल्कि पाठक के अन्तर्मन पर एक छाप छोड़ती है। धाहिल ने प्रस्तावना में स्वीकार किया है कि महासती दुर्लभा की प्रेरणा से इस काव्य की रचना की गई। कवि की वर्णन-क्षमता, भापाशक्ति और प्रकृति के रंग में मानवी भावनाओं के उतार-चढ़ाव को रंग देने में जो सफलता मिली है वह वहुत कम कवियों को मिल सकी है। 'पउम सिरि चरिउ' की रचना का केन्द्रीय उद्देश्य जैन कर्म सिद्धांत का परिपाक दिखाना है। कथावस्तु, सम्मिलित जैन परिवार से सम्वन्धित है शैली रम्य और रोचक है, कवि के शब्दों में : "मैंने ललित शब्दों में अर्थसार दिया है, और मेरा काव्य तरुणी-जन को तरह वहुविकार वाला है।" कवि का महत्व यह नहीं है कि वह पारिवारिक समस्या का धार्मिक हल खोजने का प्रयास करता है; वरन्, यह है कि समस्या को रखते समय, वह मनुष्य स्वभाव का यथार्थवादी दृष्टि से चित्रण करता है। एक धनी परिवार में विधवा लड़की की स्थिति का, गृह कलह, घरेलू कूटनीति, और नारी की स्थिति का चित्रण करता है, तो दूसरी ओर, वियोगिनी पद्मश्री को वियोग व्यंजना में प्रकृति का तादात्म्य भी दिखाता है। धाहिल का नाम दिव्य दृष्टि उचित था। उसे मनुष्य की अन्तर्भावनाओं की अच्छी पकड़ थी। वह अपनी कथा को 'कर्ण-रसायन' धर्मकथा कहता है।

'पउम सिरि चरिउ' में पद्मश्री के दो-दो जन्मों की कहानी है, एक जन्म में वह जो वोती है, दूसरे जन्म में, वही करती है। पहले जन्म में वह धनश्री है और असमय में विधवा हो जाने पर अपने भाइयों के पास रहती है, वह घर की मालकिन है और कुछ भी करने के लिए स्वतन्त्र है। वह सोचती है कहीं भाभियां मेरे खिलाफ भाइयों के कान न भर दें जिससे मेरे दान पुण्य पर अंकुश लग जाय। वह अपना रंग गाठना चाहती है। वारी वारी से दोनों भाभियों को क्रमशः शील पालने और चोरी न करने का ऐसा कपट-उपदेश देती है कि भाई समझते हैं कि उनकी पत्नियां ऐसी हैं; वे उन्हें पीटते हैं, वाद में धनश्री भाइयों से कहती है कि—"मैं तो उपदेश दे रही थी तुम सच मान वैठे।' वह उनका मेल करा देती है। इस प्रकार उसका रौव वढ़ता है। भाभियां उसकी गुलाम हैं। दूसरे जन्म में—वह पद्मश्री वनती है और न केवल पति वियोग उसे सहना पड़ता है; वरन् कुशील और चोरी का कलंक भी, अन्त में तप कर मुक्ति प्राप्त करती है।

# अब्दुलरहमान (अद्दहमान)

'संदेश रासक' की उत्थानिका के अनुसार, वह, पश्चिम देश मे म्लेच्छ देश के मीरसेन नामक जुलाहा के घर के कुलकमल थे। यह प्राकृतकाव्य और गीत विषयों में विशेष प्रसिद्ध था। म्लेच्छ देश से कवि का अभिप्राय, पश्चिमी भारत की किसी मुसलमान बस्ती से है क्योंकि उस समय तक मुसलमान सिंध पर कब्जा कर चुके थे। ऐतिहासिक तथ्यों के सन्दर्भ में, शहाबुद्दीन गोरी के अभ्युदय की पूर्व संध्या में इनका जन्म हुआ था। डॉ० हजारीप्रसाद का विचार है कि अब्दुल रहमान के पिता मीरसेन मुसलमानी धर्म अंगीकार कर, पश्चिम से पूर्व भारत में चले आये थे; वहीं अब्दुल रहमान का जन्म हुआ। ऐसा उन्होंने 'आरद्ध पच्चाएसि अद्धहमाण और मिच्छ' शब्दों के अर्थ की खींचतान पर से किया है। द्विवेदी जी का विचार इसीलिए मान्य नहीं किया जा सकता क्योंकि समूची रचना में पूर्वीपन कहीं भी नहीं है।

इसमें संदेह नहीं कि 'संदेश रासक' की रचना मध्यम श्रेणी के पाठक के लिए है, जो मुक्तक शृंगार को अधिक पसन्द करते थे। कवि की वर्णन पद्धति कहीं-कहीं शास्त्रीय है अतः उसे विशुद्ध लोक कवि स्वीकार नहीं किया जा सकता।

कवि रहमान का सबसे बड़ा महत्व यह है कि वह संधिकाल में जन्में, मुसलमान होकर भी अपभ्रंश में लिखने वाले वह प्रथम मुसलमान कवि हैं। उनकी काव्य रचना के माध्यम भारतीय हैं। उसमें साहित्यिकता और लौकिकता का सुन्दर मेल है। प्रकृति का उद्दीपक चित्रण है कुछ सूक्तियां भी हैं। उनका प्रेम सांसारिक और सम है।

'संदेश रासक'—वस्तुतः एक सुखांत विप्रलंभ काव्य है। यह एक प्रतिक्रियात्मक काव्य है जिसमें विक्रमपुर की एक वियोगिनी, एक पथिक से अपने विरह के उद्गार व्यक्त करती है। पथिक से कहने का अर्थ यह है क्योंकि वह एक लेख पत्र लेकर, मुलतान से खंभायत जा रहा था। तीन प्रकाश के खंड काव्य में भी कथा की काव्य की रूढ़ियों का परिपालन है। संदेश कथन से अधिक उसमें प्रतिक्रिया अधिक है, बीच-बीच में वह उद्धरण भी देती है। डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदी—रासक होने से गेय समझते हैं (हिन्दी साहित्य)। 'रासक' नाम को लेकर हिन्दी आलोचकों के मन में इस प्रकार की विधा वाले काव्यों की जो भ्रांत धारणा घर कर चुकी है, यह उसी का परिणाम है। अब्दुर्रहमान यदि पूर्व के होते, तो उनकी भाषा में कुछ पूर्वीपन होता। संदेश रासक का वातावरण भारतीय है, उसमें विदेशी प्रभाव कुछ भी नहीं है, उनकी अपभ्रंश पश्चिमी अपभ्रंश है। जिस रूप में 'संदेश रासक' है—उसमें उसका महत्व कम नहीं होता। वह एक ऐसे मुसलमान कवि की रचना है, जिसने हाल ही में धर्म परिवर्तन किया होगा, इसमें शुद्ध रोमांस है; लोकोक्तियों के साथ, ऊहात्मक उक्तियाँ भी है; प्रकृति चित्रण में जीवन के नित्य व्यापारों का समावेश हैं। पर है यह 'पाठ्य काव्य' ही।

# सरहपाद

'सरहपाद' नई भाषाओं और छंदों के युग के आदि कवि हैं, संत सिद्ध परम्परा के आदि सिद्ध होकर भी आध्यात्मिक तौर पर वह नई दिशा देने वाले हैं; उन्हें द्वितीय बौद्ध कहकर लोग अतिशयोक्ति से काम नहीं लेते।" यह कथन है स्व० महापंडित राहुल सांस्कृत्यायन का। इससे स्पष्ट है कि सरहपाद का व्यक्तित्व असाधारण व्यक्तित्व था। कहा जाता है कि पूर्वीप्रदेश के किसी राज्ञा कसवे में एक ब्राह्मण परिवार में उन्होंने जन्म लिया। यह कहना कठिन है कि वह परिवार बौद्ध था या ब्राह्मण।

सरहपाद स्पष्टतः जातिवाद और साम्प्रदायिक कट्टरता के घोर विरोधी थे। वह आठवीं सदी के उत्तरार्ध के सबसे प्रबल व्यक्तित्व के व्यक्ति थे। सरहपाद के गुरु थे–हरिभद्र, जो प्रसिद्ध पालवंशी राजा धर्मपाल (७७०-८१३) के समकालीन थे। राजा धर्मपाल के अन्तिम समय शबरपाद के शिष्य लुईपाद के प्रमुख शिष्य के रूप में प्रसिद्ध हो चुका था। वह धर्मपाल का सचिव था और उन्हीं की अनुमति से उसने घर-बार छोड़ा था। इनसे सिद्ध है कि सरहपाद उससे दो पीढ़ी पहले चल बसे होंगे। इस प्रकार उनकी असाधारणप्रवृत्तियों का काल आठवीं सदी का उत्तरार्ध ठहरता है।

सरहपाद, का पहला नाम राहुलभद्र था और तब वह नालंदा विश्वविद्यालय में थे; वज्रयान के प्रथम सिद्ध होने के कारण वह सरहपाद कहलाए। इनके पहले इस परम्परा में कई सिद्ध हो चुके थे परन्तु सरह ने सिद्ध विचाराधारा को एक नया मोड़ दिया। उनके समय नालंदा में—दूसरी धाराओं के साथ अशोक के समय की विनय परम्परा भी थी—जिसमें भिक्षु को स्त्री छूना वर्जित था, वह मद्यपान नहीं कर सकता था, शरीर पर चीवर पहनना पड़ता था।" राहुल ने इसका खुला विद्रोह किया, उन्होंने एक शरकार की कन्या को रख लिया। वह, महाशूद्रा (शरकार कन्या) के साथ खुलेआम घूमते थे।

सरहपाद ने ध्यान के साथ करुणा पर जोर दिया। करुणा के बिना ध्यान (शून्यता-योग) व्यर्थ है। उनकी अपभ्रंश रचनाओं को दोहा कोश या दोहागीति कहते हैं। उनकी प्रसिद्ध रचना दोहा चर्या गीति' में दोहों की अपेक्षा चौपाइयाँ अधिक हैं। सांकृत्यायन के अनुसार 'दोहा कोश' का उस समय अर्थ था 'दो पंक्ति वाले छंदों की कविता।' 'सात दोहा कोश—सिद्धचर्या और वज्रयानी योग का वेद माने जाते हैं। सरह की कविता में उलटबांसियाँ और व्यंग्योक्तियाँ हैं। असाधारण प्रतिभा वाले इस महाकवि की कविता का संग्रह इनके शिष्यों ने किया। सरह मूलतः रहस्यवादी कवि हैं और उनके श्लिष्ट पदों में—आध्यात्मिकता के साथ कामुकता भी प्रकट होती है, बाद में इस प्रकार की कविता वामाचार में सहायक हुई। एक उदाहरण है:

# योगीन्द्र ( जोइन्दु )

शांत, उदार और विशुद्ध अध्यात्मवादी कवि थे। इन्होंने अपने विषय में कुछ नहीं लिखा, जोइन्दु के समय के बारे में भी मतभेद है। कुछ विद्वान इन्हें ई० पू० सदी का मानते हैं जब कि कुछ ईसवी छठी सदी का और यह मानने का मुख्य कारण है जोइन्दु के एक दोहे 'काल लहेप्पिणु' का चंड के 'प्राकृत लक्षण' में उद्धृत होना। चूंकि चंड सातवीं के उत्तरार्ध में हुए—अतः जोइन्दु को इसके पूर्व होना चाहिए। परन्तु भाषा के विचार से जोइन्दू का समय, प्रस्तावित समय से बाद में होना चाहिए, जो भी हो अपभ्रंश के विशुद्ध अध्यात्मवादियों में जोइन्दु सबसे पुराने हैं; उनकी रचनाएँ उनकी आध्यात्मिक अनुभूतियों की अभिव्यक्तियाँ हैं; एक विशुद्ध अध्यात्मवाद के एक छोर पर जोइन्दु हैं और दूसरे पर सरहपाद। जोइन्दु वाह्य आडम्बर के घोर विरोधी हैं, वह पारिभाषिक शब्दों का अध्यात्मपरक अर्थ करते हैं। "परमात्म प्रकाश" और "योगसार" इनके प्रामाणिक उपलब्ध ग्रन्थ हैं।

# मुनि रामसिंह

जोइन्दु की परम्परा के हैं। यह भावुक और उग्र अध्यात्मवादी थे। इनका अनुमानित समय १०वीं और ११वीं के मध्य है। शैव धर्म और तांत्रिक पारिभाषिक शब्दों का इन्होंने खुलकर प्रयोग किया है। रूढ़ियों, धार्मिक आडम्बर और पाखंड के यह कटु आलोचक थे। अपभ्रंश साहित्य के कुछ समीक्षक इस धारा को जैन रहस्य-वादी धारा कहते हैं। असल में भारतीय चिंताधारा के विकास के बारे में जो 'थीसिसें' प्रस्तुत की जाती रही हैं, वे ही गलत हैं। वह एक ही चिन्ता का स्वाभाविक विकास न होकर नाना चिन्ता प्रतिचिन्ता की क्रिया-प्रतिक्रिया का परिणाम है। ऐसा समझा जाता है कि रामसिंह राजस्थानी थे परन्तु विशुद्ध अध्यात्मवादी कहीं के नहीं होते। विशुद्ध आध्यात्मवाद का एक रूप उपनिषदों में देखा जा सकता है, परन्तु उसमें चिंतन प्रबल है जबकि मध्ययुगीन अध्यात्मवाद में अनुभूति। 'पाहुड़ दोहा' का अर्थ है—'दोहों का उपहार' या दोहों में प्रतिपादित आध्यात्मिक विचार। इसमें शैलियाँ है उपदेश, अन्योक्ति और प्रतीक। और समग्र प्रतिपाद्य है अनुभूति के माध्यम से आत्मा का साक्षात्कार करना। हिन्दी के कुछ विद्वान 'आलोच्य युग' को अंतर्विरोधों का युग मानते हैं और कुछ दो विरोधी काव्य प्रवृत्तियों का। कुछ इसमें दो संस्कृतियों

के मिलन का युग मानते हैं। मेरे विचार में यह, दो व्यवस्थाओं या संस्कृतियों के संघर्ष का युग न होकर—दो दृष्टिकोणों के संघर्ष का प्रतीक मालूम है। यह संघर्ष किसी भी संस्कृति और किसी भी युग में सम्भव है। सुदूर परवर्ती संतकाव्य साधना के संदर्भ में—विशुद्ध अध्यात्मवादियों का प्रदेय यह है कि उन्होंने आलोचनात्मक दृष्टिकोण दिया, परलोक की बजाय जीवन में मुक्ति की कल्पना की; आसक्ति से ऊपर उठने का घरफूंक तमाशा दिखाया, आत्मा-परमात्मा के मिलन के लिए प्रेमी प्रेयसी की कल्पना की, सम्प्रदायवाद और धार्मिक आडम्बरों का खुला विरोध किया।

## देवसेन

असली सवयधम्म दोहाकार कौन है? यह निर्णय नहीं किया सकता। कुछ विद्वान इसका लेखक देवसेन को मानते हैं जब कि कुछ लक्ष्मीचन्द्र को। देवसेन—जैसा कि कृति के नाम से ही जाना जा सकता है कि श्रावक धर्म का उल्लेख करते हैं। वह धर्म के आचरण पक्ष के कवि हैं और धर्म का उद्देश्य, उनके लिए लौकिक समृद्धि और प्रेयता प्राप्त करना है। यही कारण है कि पुण्य और दान का बड़ा आकर्षक महत्व उन्होंने प्रतिपादित किया है।

# दोहा कोश-गीति

सिद्ध सरहपाद

सरह भणइ जग वाहिअ आलें ।
णिअ सहाव ण लक्खिअ आलें ॥१॥

## करुणा सहित भावना

अहवा करुणा केवल साइअ ।
सो जमन्तरे मोक्ख ण पावअ ॥
जइ पुण वेण्णवि जो जण साक्कअ ।
णउ भव णउ णिव्वाणें थाक्कअ ॥२॥
जइ पच्चक्ख कि भाणे कीअइ ।
अहवा भाण अन्धार साधिअअ ॥
सरह भणइ मइ कड्ढिअ राव ।
सहज सहाउ णउ भाआभाव ॥३॥

## चित्त

चित्तेक चित्त सअल वीअ भव-णिव्वाण जम्म विफुरंति ।
तं चिन्तामणिरूअं पणमह इच्छाफलन्देइ ॥४॥
वज्झइ कम्मेण जणो कम्मविमुक्केण होइ मणमुक्को ।
मणमोक्खेण अणुअरं पाविज्जइ परम (णि) व्वाणें ॥५॥

---

१. सरह कहते हैं कि दुनिया झूठ में वह रही । मूर्ख अपना स्वभाव नहीं जानता ।

२. जो केवल करुणा की साधना करता है वह जन्मांतर में भी सुख नहीं पाता । जो जन दोनों को साध सकता है, वह न निर्वाण में थकता है, और न संसार में ।

३. यदि वह प्रत्यक्ष है तो ध्यान से क्या करिए ! अथवा ध्यानांधकार को साधिए । सरह कहते हैं मैं पुकार कर कहता हूँ कि सहज स्वभाव न भावरूप है न अभाव रूप ।

४. चित्त एक है, वह सबका कारण है; जन्म और निर्वाण दोनों उसमें चमकते हैं । इच्छाफल स्वरूप उसे नमन करो, व इच्छाफल देता है ।

५. कर्म से जन बंधता है, कर्ममुक्त होने पर, मन मुक्त होता है; और मन की मुक्ति से ही पाता है जन मोक्ष !

अक्खर वाढ़ा सअल जगु, नाहि णिरक्खर कोइ ।
ताव तावसे अक्खर घोलिअइ, जाव णिरक्खर होइ ॥६॥

बद्धो धावइ दस दिसहिं, मुक्को णिच्चल ठाअ ।
एमइ करहा पेक्ख सहि, विवरिअ महु पडिहाअ ॥७॥

## परमपद

इन्दी जत्थ विलीअ गउ, णट्ठो अप्प सहाय ।
सो हलें सहजानन्द तणु, फुड पुच्छह गुरु पाव ॥८॥
जहि मण मरइ, पवणहो तहि खअ जाइ ।
एहु सो परममहासुह, सरह कहिहउ जाइ ॥९॥

णिअ मण सच्चें सोहिअ जव्वें ।
गुरु-गुण हिअहि पइसइ तव्वें ॥
एव मुणेवि णु सरहें गाइव ।
मन्त ण तन्त ण एक्कवि गाहिव ॥१०॥

## सहज महासुख

गुरु-वअण-अमिअ-रस, धवहि ण पिविअउ जेहिं ।
बहु-सात्थात्थ-मरुत्थलिहिं, तिसिअ मरिव्वो त्तेहिं ॥११॥
जिम लोण विलिज्जइ पाणिएहिं, तिम जइ चित्तवि ठाइ ।
अप्पा दीसइ परहिं सम, तत्थ समाहिए काइ ॥१२॥

---

६. जग में अक्षर वढ़ा हुआ, निरक्षर कोई नहीं है; अक्षरों को तब मिटाइए जबकि निरक्षर न हो जाय ।

७. जहाँ इन्द्रिय विलीन है। आत्म स्वभाव नष्ट है, वहाँ शरीर में सहजानंद है, उसे गुरु से पूछ लो ।

८. जहाँ मन मर जाता है, पवन भी नष्ट होता हैं; वही परम महासुख है; सरह यह कहता है ।

१०. सच्चाई से अपने मन को शुद्ध करो। गुरु के गुणों को हृदय में प्रवेश दो। मन को ऐसा बना लो, सरह गाता है कि दूसरा मंत्र तंत्र कुछ भी नहीं है ।

११. गुरुवचन के अमृत रस को जिसने दौड़कर नहीं पिया, वह बहुत से शास्त्रार्थों के मरुस्थल में प्यासा ही मरा ।

१२. जिस प्रकार नमक पानी में मिल जाता है, उसी प्रकार यदि चित्त मिल जाय तब आत्मा पर के समान दिखाई देने लगती है, फिर समाधि से क्या ?

## परमपद

जहि मण पवण ण संचरइ, रवि-ससि णाहिं पवेस ।
तहिं वढ़ चित्त विसाम करु, सरहें कहिअ उएस ।।१३।।
एक्क करु मा वेण्णि करु, मा करु विण्णि विसेस ।
एक्कें रंगें रञ्जिअा, तिहुअण सअलासेस ।।१४।।
अग्गें पच्छें दसदिसें, जं जं जोअमि सोवि ।
ऐव्वें तु दीठन्तडी, णाह ण पुच्छसि कोवि ।।१५।।
अप्पा परहिं ण मेलविउ, गमणागमण ण भाग्ग ।
तुस कुट्टंते काल गउ, चाउल हत्थ ण लाग्ग ।।१६।।

## शून्यता

सुण्णावि अप्पा सुण्ण जगु, घरें-घरें एहु अक्खाण ।
तरुअर-मूल ण जाणिआ, सरहे हिं किअ वक्खाण ।।१७।।
जइ रसाअलु पइसरहु, अह दुग्गमहु आआस ।
भिण्णा आर मुण तुह, कह मोक्ख-हब्वासु ।।१८।।

## भोग में योग

चित्ताचित्त वि परिहरहु, तिम अच्छहु जिमवाल ।
गुरु-वअणेंदिढ भत्ति करु, होइहइ सहज उल्लाल ।।१९।।

---

१३. जहाँ मन और पवन का संचार नहीं, रवि चन्द्र का प्रवेश नहीं। मूर्ख वहाँ विश्राम कर। सरह ने यही उपदेश दिया है।

१४. एक से लौ लगा, दो से नहीं; दो विशेष मत कर।
एक ही रंग में रंगा है अशेष त्रिभुवन।

१५. आगे पीछे दस दिशाओं में, जहाँ जहाँ देखता हूँ वही है; तुम्हें इस प्रकार देख लेने पर; अब मुझे किसी से नहीं पूछना।

१६. अपना परायापन छोड़ा नहीं; आवागमन भी रोका नहीं;
तुस कूटते समय गया, चावल हाथ नहीं लगा।

१७. आत्मा शून्य, जग भी सूना, घर-घर यही आख्यान है; तरुवर के मूल को जाना नहीं : सरह खुले आम यह कहता है।

१८. यदि रसातल जाओ या दुर्गम आकाश में। तुम्हारा मन भिन्नाकार है मोक्ष किस प्रकार हो !

१९. चित्त अचित्त को भी छोड़ो, बालक की तरह रहो; गुरु के वचन में भक्ति करो सहज प्रकाश हो जायगा।

जाव ण अप्पउ पर परिआणसि ।
ताव कि देहाणुत्तर पावसि ॥
एमइ कहिउ भान्ति ण भावा ।
अप्पउ अप्पा बुज्झहि तावा ॥२०॥
विसअ रमन्ते ण विसअहिं लिप्पइ ।
उअल हरन्तें ण पाणीच्छुप्पइ ॥
एमइ जोइ मूल सगत्तो ।
विसअ ण बाज्झइ विसअरमन्तो ॥२१॥

पंडिअ सअल सत्थ वक्खाणअ ।
देहहिं बुद्ध वसन्त ण जाअण ॥
अमणागमण ण एक्क वि खण्डिअ ।
तउ णिलज्ज भणइ हुउं पण्डिअ ॥२२॥

**सपज-अवस्था**

जत्तइ चित्तहु विफुरइ, तत्तइ णाहु सरूअ ।
अण्ण तरंग कि अण्ण जलु, भव-सम ख-सम सरूअ ॥२३॥

ण तम वाएं गुरु कहइ, णउ तं बुज्झइ सीस ।
सहज सहावा हलें अमिअरस, कासु कहिज्जइ कीस ॥२४॥

---

२०. जब तक नहीं जानते अपने पर को, तब तक क्या अनुत्तर देहा को पा सकता है ! ऐसा कहा गया है, इसमें भ्रांति नहीं; तब आत्मा आत्मा को पहचान लेता है ।

२१. विषय का भोग करता है विषयों में लिप्त नहीं होता; कमल तोड़ता परन्तु पानी को नहीं छूता; इस प्रकार योगी मूल का सगोत्री है; विषय में रमता हुआ भी, उसमें आसक्त नहीं होता ।

२२. पंडित सब शास्त्रों का व्याख्यान करता है परन्तु देह में बसते बुद्ध को नहीं जानता, इसी में आना जाना नहीं मिटा, फिर भी निर्लज्ज अपने को पंडित कहता है ।

२३. सहज-अवस्था—जब तक चित्त चमकता है तब तक स्वरूप नहीं जाना जा सकता; क्या तरंग अलग है और पानी अलग है; स्वरूप संसार और शून्य दोनों के समान है ।

२४. न उसे गुरु वचन से कहता है और न ही शिष्य उसे समझ सकता है । हे सखी ! सहज स्वभाव अमृत रस है, वह किससे कहा जाय ।

जत्तइ पइसइ जलेंहि जलु, तत्तइ समरसु होइ ।
दोस गुणाअर चित्तता, वढ पडिवक्ख ण होइ ॥२५॥

रिद्धि-सिद्धि इलें वेरिण न काज्ज ।
पाप-पुण्ण तहिं पाडहु बाज्ज ॥
सो अ (ा)णुत्तर बुज्झहिं जव्वें ।
सरह भणइ जग सिज्झइ तव्वें ॥२६॥

## ऐहिकतावादी कोण

एत्थु से सरसइ सोवणाह, एथु से गङ्गासाअरु ।
वाराणसि पआग एथु, से चान्द-दिवाअरु ॥२७॥
खेत्त पिट्ठ उअपिट्ठ, एथु मइ भमिअ समिट्ठउ ।
देहासरिस तित्थ, मइ सुणउ ण दिट्ठउ ॥२८॥
जग उपपाअणे दुक्ख बहु, उप्पण्णउ तहिं सुहसार ।
उप्पण उप्पाअ णहिं, लोअ ण जाणइ सार ॥२९॥

बुद्ध वि वअणें एत्तवि धम्म ।
लोआचारें एत्तवि कम्म ॥
सअल तत्त सहावें देक्खह ।
लोआचार जे तहिं उएक्खह ॥३०॥

---

२५. जितना जल जल में समा जाता है, उतना ही समरस होना चाहिए; दोष और गुणों का आकर चित्त तव विपरीथ नहीं होता ।

२६. हे सखी, ऋद्धि और सिद्धि दोनों से काम नहीं। पाप पुण्य पर वज्र पड़े। वही अनुत्तर को समझ सकता है और वही तव सिद्ध हो सकता है—ऐसा कहते हैं ।

२७. यही (देह) सरस्वती है, यही सोमनाथ है, यही है वह गंगासागर; यही है वाराणसी और प्रयाग, चन्द्रमा और सूरज ।

२८. यह क्षेत्र, पीठ उपपीठ, मैं समाधि पर भटका। देह के समान तीर्थ, न मैंने देखा और न मैंने सुना ।

२९. जग में उत्पन्न होने में बहुत दुःख है; उत्पन्न होने पर ही सुखसार हैं; उत्पन्न और उत्पाद कुछ नहीं है, दुनिया यह तत्व सार नहीं समझती ।

३०. शब्दों में बाँध लो यही धर्म है, लोकाचार में यही कर्म है; जो समस्त तत्वों को अपने स्वभाव में देखता हैं, तब वह लोकाचार की उपेक्षा करता है ।

पासें पास भमन्ते अच्छह ।
सरह भणअ तसु घरिणी णेच्छअ ॥
साङ्क के खाद्धउ सअल जगु ।
सङ्का ण केणवि खाद्ध ॥३६॥

---

३६. पास पास रहते हुए घूमते हुए भी सरह कहते हैं, उस घरनी को नहीं चाहते । शंका ने ही सब जग खा लिया, शंका को कोई नहीं खा सका ।

मेल्लिवि सयला अवक्खड़ी, जिय, णिच्चिंतउ होइ ।
चित्तु णिवेसहि परम-पए, देउ णिरंजणु जोइ ॥७॥

जोइय, णिय-मणि णिम्मलए पर दीसइ संतु ।
अंबरि णिम्मलि घण-रहिए भाणु जि जेम फुरंतु ॥८॥

राए रंगिए हियवडए देउ ण दीसइ संतु ।
दप्पणि मइलए बिंबु जिम, एहउ जाणि णिभंतु ॥९॥

जहिं भावइ तहिं जाइ, जिय, जं भावइ करि तं-जि ।
केम्वहि मोक्खु ण अत्थि पर, चित्तहं सुद्धि ण जं-जि ॥१०॥

सिद्धिहं केरा पंथडा, भाउ विसद्धउ एक्कु ।
जो तसु भावहं मुणि चलइ, सो किम होइ विमुक्कु ॥११॥

बुज्झइ सत्थइं, तउ चरइ, पर परमत्थु ण वेइ ।
ताव ण मुंचइ जाम णवि इहु परमत्थु मुणेइ ॥१२॥

चेल्ला-चेल्ली-पेत्थियहिं तूसइ मूढु णिभंतु ।
एयहिं लज्जइ णाणियउ वंधहं हेउ मुणंतु ॥१३॥

संता विसय जु परिहरइ, वलि किज्जउं हउं तासु ।
सो दइवेण जि मुंडियउ, सीसु खडिल्लउ जासु ॥१४॥

मोक्खु म चिंतहि? जोइया, मोक्खु न चिंतउ होइ ।
जेण णिबद्धउ जीवडउ, मोक्खु करेसइ सोइ ॥१५॥

'परमप्पयास'

णिम्मलु णिक्कलु सुद्ध जिणु विण्हु बुद्धु सिव संतु ।
सो परमप्पा जिण भणिउ, एहउ जाणि णिभंतु ॥१॥

---

७. अवक्खड़ी—झंझट । णिच्चिंतउ—निश्चिंत ।

८. घण रहिए—घन रहित, अंबरि—आकाश में, फुरन्तु—चमकता है ।

१०. केम्वहि—किसी भी तरह, चित्तहं—चित्त की ।

११. सिद्धहं केरा—सिद्धों का, विमुक्कु—विमुक्त ।

१२. सत्थइं—शास्त्रों को । वेइ—जानता है । (वेत्ति)

१३. तूसइ—संतुष्ट रहता है, णाणियउ—ज्ञानी, हेउ—हेतु, कारण ।

१४. संता—विद्यमान । वलि किज्जउं—बलिहारी करता हूं ।

१५. करेसइ—करेगा ।

जो परमप्पा सो जि हउं, जो हउं सो परमप्पु ।
इउ जाणेविणु, जोइया, अण्णु म करहु वियप्पु ॥२॥

जाम ण भावहि, जीव, तुहुं, णिम्मल अप्प-सहाउ ।
ताम ण लब्भइ सिव-गमणु, जहि भावइ तहिं जाउ ॥३॥

वउ तउ संजमु सीलु, जिय, ए सव्वइं अकयत्थु ।
जाव ण जाणइ इक्क पर सुद्धउ भाउ पवित्तु ॥४॥

ताम कु-तित्थइं परिभमइ, धुत्तिम ताम करेइ ।
गुरुहु पसाएं जाम णवि, अप्पा देउ मुणेइ ॥५॥
पुण्णिं पावइ सग्ग जिउ, पावएं णरय-णिवासु ।
बे छंडिवि अप्पा मुणइ, तो लब्भइ सिव-वासु ॥६॥

देहा-देवलि देउ जिणु, जणु देवलिहिं णिएइ ।
हासउ महु पडिहाइ इहु, सिद्धें भिक्ख भमेइ ॥७॥

आउ गलइ, णवि मणु गलइ, णवि आसाहु गलेइ ।
मोहु फुरइ, णवि अप्प-हिउ, इम संसार भमेइ ॥८॥

जेहउ मणु विसयहं रमइ, तिमु जइ अप्प मुणेइ ।
जोइउ भणइ, हो जोइयहु, लहु णिव्वाणु लहेइ ॥९॥

धंधइ पडियउ सयल जगि, णवि अप्पा हु मुणंति ।
तहि कारणि ए जीव फुडु, ण हु णिव्वाणु लहंति ॥१०॥

जइ लोहम्मिय णियउ, बुह, तइ सुणम्मिय जाणि ।
जे सुहु असुहु परिच्चयहिं, ते-वि हवंति हु णाणि ॥११॥

---

२. सो जि हउं—वही मैं हूं, जाणेविणु—जानकर, वियप्पु—विकल्प ।
३. अप्प सहाउ—आतम स्वभाव, लब्भइ—पाया जाता है ।
४. वउ—व्रत, तउ—तप ।
५. धुत्तिम—धूर्तता, पसाएँ—प्रसाद से ।
६. पुण्णि—पुण्य से । छंडिवि—छोड़कर ।
७. देहा-देवलि—देहरूपी मन्दिर, पडिहाइ—प्रतिभासित होता है, भिक्खं—भीख, भमेइ—भ्रमण करता है ।
८. अप्प हिउ—आत्महित, फुरइ—चमकता है ।
९. विसयहं—विषयों मे । णिव्वाणु—निर्वाण ।
११. लोहम्मिय—लोह मय, सुणम्मिय——स्वर्णमय, परिच्चयहिं—छोड़ देते है ।

जं वड-मज्झइं बीउ फुडु, बीयहं वडु वि हु जाणु।
तं देहहं देउ वि मुणहि, जो तइ-लोय-पहाणु ॥१२।
जो जिण सो हउं, सो जि हउं, एहउ णिभंतु ।
मोक्खहं कारण जोइया, अण्णु ण तंतु ण मंतु ॥१३॥

---

१२. तइलोय—त्रिलोक ।
१३. णिभंत—निर्भ्रान्त, तंतु मंतु—तंत्र मंत्र ।

# मुनि रामसिंह

गुरु दिणयरु, गुरु हिम-किरणु, गुरु दीवउ, गुरु देउ।
अप्पा-परहं परंपरहं, जो दरिसावइ भेउ ॥१॥

उव्वलि चोप्पडि चिट्ठ करि, देहि सु-मिट्ठाहार।
सयल वि देह णिरत्थ गय, जिह दुज्जणि उवयार ॥२॥

मणु मिलियउ परमेसरहो, परमेसरु जि मणस्स।
बिण्णि वि सम-रस हुइ रहिय, पुज्ज चडावउं कस्स ॥३॥

भिंतर-चित्ति वि मइलियइं, बाहिरि काइं तवेण ?
चित्ति णिरंजणु को-वि धरि, मुच्चहि जेम मलेण ॥४॥

हत्थ अहुट्ठहं देवली, बालहं णाहि पवेसु।
संतु णिरंजणु तहिं वसइ, णिम्मलु होइ गवेसु ॥५॥

हउँ सगुणी, पिउ णिग्गुणउ, णिल्लक्खणु णीसंगु।
एक्कहिं अंगि वसंतयहं, मिलिउ ण अंगहिं अंगु ॥६॥

देह गलंतहं सवु गलइ, मइ सुइ धारणा धेउ।
तहिं तेहइं, वढ, अवसरहिं विरला सुमरहिं देउ ॥७॥

छह-दंसण-धंधय पडिय, मणहं ण फिट्टिय भंति।
एक्कु देउ छह भेउ किय, तेण ण मोक्खह जंति ॥८॥

---

मुनि रामसिंहः—२. उव्वलि— । चोप्पडि—चुपड़कर। चिट्ठकरि—बैठाकर। उवयार—उपकार।

३. विण्णि—दोनों। पुज्ज—पूजा।

४. भिंतर चित्ति—भीतर चित्त में।

५. हत्थ अहुट्ठहं—साड़े तीन हाथ का।

७. मइ—बुद्धि। सुइ—श्रुति, शास्त्र। तेहइं—वैसे। अवसरहिं—अवसरों पर। धेउ—ध्येय।

८. छह दसण-धंधय पडिय—६: दर्शनों के धंधे में पड़ा हुआ।

पोत्था पढणि मोक्खु कहं मणु वि असुद्धउ जासु।
बहु-यारउ लुध्धउ णवइ मूल ट्ठिउ हरिणासु ॥९॥

तित्थइं नित्थ भमेइ, वढ, धोयउ चम्मु जलेण।
एहु मणु किम धोएसि तुहुँ मइलउ पाव-मलेण ॥१०॥

अग्गइं पच्छइं दह-दिहहिं जहिं जोवउं तहँ सोइ।
ता महु फिट्टिय भंतडी, अवसु ण पुच्छइ कोइ ॥११॥

जो पइं जोइउं, जोइया, तित्थइं तित्थ भमेइ।
सिउ पइं सहुं हिंहिडियउ लहिवि ण सक्किउ,तोइ ॥१२॥

मूढा जोवइ देवलइं, लोयहिं जाइं कियाइं।
देह ण पिच्छइ अप्पणिय, जहिं सिउ संतु ठियाइं ॥१३॥

जइ लद्धउ माणिक्कडउ, जोइय, पुहुवि भमंत।
बंधिज्जइ णिय-कप्पडइं जोइज्जइ एक्कंत ॥१४॥

# देवसेन

दुज्जणु सुहियउ होउ जगि, सुयणु पयासिउ जेण।
अमिउ विसें, वासरु, तमिण, जिम मरगउ कच्चेण ॥१॥

इक्कु वि तारइ भव-जलहि बहु दायार सुपत्तु।
सु-परोहणु एक्कु वि बहुय दीसइ पारहु णितु ॥२॥

---

९. पोत्था पढणि—पोथी पढ़के से। वहुयारउ—वधकार। लुव्धउ—लुव्धक—शिकारी। मूलट्ठिउ—मूल स्थित। हरिणासु—हरिणों के।

१०. तित्थइं तित्थ—तीर्थो से तीर्थ, मइलउ—मैला, भंतडी—भ्रान्ति।

१२. पइं सहुं—तुम्हारे जैसा। हिंहिडियउ—घूमता फिरा। लहिवि ण सक्किउ—पा नहीं सका।

१३. मूढा—मूर्ख, लोयहिं—लोगों ने जिन्हें बनाया, पिच्छइ—पहचानता। अप्पणिय—अपनी। ठियाइं—स्थित हैं।

१. सुहियउ—सुहित कल्याण। सुयणु—सुजन, सज्जन। अमिउ—अमृत। वासरु दिन। मरगउ—मरकत। कच्चेन—कांच से।

२. वहुदायार—वहु देने वाला, दाता। सु-परोहण—नाव।

